यस्मान्न ऋते विजयन्ते जनासो यं युद्ध्यमाना अवसे हवन्ते । यो विश्वस्य प्रतिमानं बभूव यो अच्युतच्युत् स जनास इन्द्रः ।। ऋ० २।१२।६

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| यस्मात्—जिससे | यः—जो |
| न—नहीं | विश्वस्य—विश्वका |
| ऋते—बिना | प्रतिमानम्—निर्माता |
| विजयन्ते—विजय प्राप्त करते हैं | बभूव—है |
| जनासः—मनुष्य | यः—जो |
| यम्—जिसको | अच्युत+च्युत्—गति रहित होते हुये सबको गति प्रदान करनेवाला |
| युद्ध्यमानाः—युद्ध करते हुये | सः—वह |
| अवसे—रक्षा के लिये | जनास—हे मनुष्य |
| हवन्ते—पुकारते हैं । | इन्द्रः—सर्व शक्तिमान परमात्मा |

जिसकी (सहायता) बिना मनुष्य (जीवन संग्राम में) युद्ध करते हुये विजय नहीं प्राप्त कर सकते और अपनी रक्षाके लिये जिसे लोग पुकारते हैं, और हे मनुष्यो ! जो समस्त विश्वका निर्माण करने वाला और गति रहित होता हुआ सबको गति प्रदान कर रहा है वही इन्द्र (अर्थात् सर्वशक्ति सम्पन्न परमात्मा) है ।

Without whose help men cannot come out victorious being engaged in the battle (of life) and whom alone they invoke for their protection : And O mankind ! He who is the Modeller of the (entire) universe and He who gives motion to all without Himself being moved is Indra (The Lord of Suprme power).

देव सवितः प्रसुव यज्ञं प्रसुव यज्ञपतिं भगाय । दिव्यो गन्धर्वः केतपूः केतन्नः पुनातु वाचस्पतिर्वाचन्नः स्वदतु ॥

यजु० ३०।१

शब्दार्थ

देव—दिव्यस्वरूप
सवितः—जगतोत्पादक ईश्वर
प्रसुव—प्रेरणा कीजिए
यज्ञम्—यज्ञको
प्रसुव—प्रेरणा कीजिए
यज्ञपतिम्—यज्ञके पालन करने वालेको
भगाय—ऐश्वर्य्य के लिए
दिव्यः—दिव्यगुण युक्त
गन्धर्वः—पृथ्वीको धारण करने वाला
केतपूः—विज्ञान को पवित्र करनेवाला
केतम्—बुद्धिको
नः—हमारी
पुनातु—पवित्र करे
वाचः—वाणीका
पतिः—रक्षक
वाचम्—वाणीको
नः—हमारी
स्वदतु—स्वादिष्ट करे ।

हे सविता (सकल जगतको उत्पन्न करनेवाले) दिव्यगुण विशिष्ट (परमात्मन्) आप ऐश्वर्य्य की प्राप्ति केलिये (हमारे) यज्ञ तथा (हमारे) यज्ञकी रक्षा करने वालेको प्रेरित कीजिये । दिव्यगुण विशिष्ट पृथिवी (आदि लोकोंको) धारण करने वाला (तथा) विज्ञान को पवित्र करने वाला परमात्मा हमारी बुद्धिको पवित्र करे और वाणी का परिपालक (ईश्वर) हमारी वाणीको स्वादिष्ट करे ।

O ye Savita! (All-creating God) for the sake of attaining felicity, speed onward our self-sacrificing act and speed him onward who is engaged in protecting our self-sacrificing acts: May the self-refulgent Lord, the upholder of the earth & other worlds who is the Purifier of reason purify our thoughts and may the Lord of speech sweeten our words (which we utter)

उत्क्रामातः पुरुष माव पत्था मृत्योः पड्वीशमवमुञ्चमानः। माच्छित्था अस्माल्लोकादग्नेःसूर्यस्य संदृशः॥

अथर्व० ८।१।४

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| उत्काम—अग्रसर होओ | मा—नहीं |
| अतः—इससे | च्छित्थाः—पृथक् रहो |
| पुरुष—हे पुरुष | अस्मात्—इससे |
| मा—नहीं | लोकात् लोकसे |
| अव पत्था —अधःपतित होओ | अग्नेः प्रकाश स्वरूप परमात्मा का |
| मृत्योः—मृत्यु का | सूर्यस्य—सर्वप्रेरक परमात्मा का |
| पड्वीशम्—पाश को | संदृशः— देखरेखमें |
| अव मुञ्चमानः—छिन्न भिन्न करते हुये | |

हे मनुष्यो ! इस (जीवनकी अवस्था) से अग्रसर होओ तथा मृत्यु के बन्धनों को छिन्न भिन्न करते हुये आगे बढ़ो (कभी अधः पतित मत होओ। इस लोकसे (असमय) पृथक् मत होओ (यहां रहते हुये) स्वप्रकाश स्वरूप तथा सर्व प्रेरक परमात्मा की देख रेख में (जीवन यापन करते रहो)

O ye mankind ! proceed onward from this (existing position of your life) and rise by breaking into pieces the net-work of death which binds you (from all sides) and never allow yourself to sink downward. Be not parted from this world (before proper time) where you aught to remain ever under the guidance of God the Self-refulgent and All-impelling Power.

धामन्ते विश्वं भुवनमधि श्रितमन्तः समुद्रे हृद्यन्तरा-
युषि । अपामनीके समिथे य आभृतस्तमश्याम
मधुमन्तं त ऊर्मिम ।। यजु० १७।९९।।

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| धामन्—विभूति में | अपाम्—प्राणका |
| ते—आपके | अनीके—शक्तिमें |
| विश्वम्—समस्त | समिथे—संग्राममें |
| भुवनम्—संसार | यः—जो |
| अधि+श्रितम्—आश्रित होके स्थित है | आभृतः–निहित |
| | तम्—उसको |
| अन्तः—अन्तर्गत | अश्याम—हम प्राप्त हों |
| समुद्रे—अन्तरिक्ष में | मधुमन्तम्—मधुर गुण युक्त को |
| हृदि—हृदय में | ते—आपके |
| अन्तः—बीच में | ऊर्मिम्—ज्ञान ज्योति को |
| आयुषि—जीवन में | |

हे जगदीश्वर ! अन्तरिक्षमें, (प्राणियों के) हृदय में तथा (हमारे) जीवन में (वर्त्तमान) समस्त संसार आपकी विभूति में आश्रित होकर स्थित है (आपकी कृपा से) हम लोग आपके उस मधुर गुणयुक्त ज्ञान-ज्योति को प्राप्त करें जो (विश्व के) प्राण (रूपी) शक्ति में तथा (प्राणियों के जीवन) संग्राम में निहित है ।

(O Lord ! ) All the worlds which exist in the atmospheric region, in the heart (of the living beings) and in (our) life depend upon Thy mighty power : (Though Thy grace) may we attain that sweet-flavoured illumination of Thine which is manifest in the vital force (of the universe) and in the struggle (of life of the living beings.)

वया इदग्ने अग्नयस्ते अन्ये त्वे विश्वे अमृता मादयन्ते।
वैश्वानर नाभिरसि क्षितीनां स्थूणेव जनाँ उपमिद्ययन्थ।

ऋ० १।५९।१

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| वया—शाखा | वैश्वानर—समस्त ब्रह्माण्ड के संचालन करने वाले |
| इत्—निश्चयार्थक | नाभि:—केन्द्र |
| अग्ने—हे समग्र गतियों के स्रोत | असि—है |
| अग्नय:—शक्तियाँ | क्षितीनां—प्राणियों का |
| ते—तेरे | स्थूण—स्तम्भ |
| अन्ये—अन्यान्य | इव—सदृश |
| त्वे—तुझ में | जनां—मनुष्यों का |
| विश्वे—समग्र | उपमित्—सहारा देते हुये |
| अमृता—मरण धर्मरहित सत्तायें | ययन्थ—धारण करता है। |
| मादयन्ते—आनन्द करते हैं | |

हे अग्नि (शक्तिशाली परमात्मन्) अन्यान्य समस्त शक्ति सम्पन्न सत्तायें आपकी शाखास्वरूप हैं तथा मरण धर्म रहित सत्तायें सब आप ही में आनन्द करते हैं। हे समस्त विश्व के सञ्चालन करने वाले परमात्मन्! आप समस्त प्राणियों के केन्द्रस्थानीय हैं, आप सबको सहारा देते हुये सब को धारण कर रहे हैं।

O Agni (God, the source of all energies) all the other objects possessing various forces are verily branch-like of Thine. All the immortal principles enjoy in Thy essence. O Leader of the entire universe Thou art the centre of all the living beings. Thou supportest all the creatures giving them (proper) sustenance.

अरं दासो न मीहडुषे कराण्यहं देवाय भूर्णयेऽनागा।
अचेतयदचितो देवो अर्यो गृत्सं राये कवितरो जुनाति।
ऋ० ७।८६।७॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| अरं—निरन्तर | भूर्णये—जगत के पालक |
| दासः—सेवक | अनागा—पाप रहित |
| न—सदृश | अचेतयत्—बुद्धि प्रदान करें |
| मीह्‌डुषे—कामनाओं के वर्षानेवाले कृपालु परमात्मा के लिये | अचितः—अज्ञानियों को |
| अरं—निरन्तर | देवः—दिव्यगुण विशिष्ट |
| कराणि—करूं | अर्यः—स्वामी |
| अहम्—मैं | गृत्सम्—भक्तों को |
| देवाय—दिव्यगुण विशिष्ट परमात्मा के लिये | राये—धन के लिये |
| | कवितरः—सर्वज्ञतम |
| | जुनाति—प्रेरित करें |

विश्वासी सेवक के सदृश मैं सर्व कामनाओं से वर्षा करने वाले कृपालु तथा जगत के पालन करने वाले दिव्यगुण विशिष्ट प्रभु की सेवा पाप रहित होकर करता रहूं। वह सर्वस्वामी देव अज्ञानियों को बुद्धि प्रदान करें तथा वह सर्वज्ञतम परमात्मा अपने भक्तों को धन की प्राप्ति की ओर प्रेरित करें।

Like a faithful servant remaining free from sins, may I ever do service to the Bounteous Lord, the Divinity who is the Maintainer of the whole world. May the Divine Lord grant wisdom to the unwise people and may All-knowing God lead on His devotees to riches.

यो मृडयाति चक्रुषे चिदागो वयं स्याम वरुणे अनागाः ।
अनु व्रतान्यदितेर्ऋधन्तो यूयं पात स्वस्तिभिः सदा नः ।।

ऋ० ७।८७।७।।

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| यः—जो | अनु—अनुकूल |
| मृडयाति—दया करता है | व्रतानि—व्रतों को |
| चक्रुषे—करने वाले के प्रति | अदितेः—अनन्त परमात्मा के |
| चित्—भी | ऋधन्तः—आचरण करते हुए |
| आगः—पाप | यूयम्—आप लोग |
| वयम्—हमलोग | पात—रक्षा कीजिये |
| स्याम्—हो जायें | स्वस्तिभिः—कल्याणों के साथ |
| वरुणे—सर्वपूज्य परमात्मा के निकट | सदा—सर्वदा |
| अनागाः—पाप रहित | नः—हम लोगों को |

जो पाप करने वालों के प्रति भी दया करता है हम लोग उस ही वरुण (सर्वपूज्य परमात्मा) के निकट पाप रहित हो जायें। हमलोग अनन्त परमात्मा के व्रतों के अनुकूल आचरण करते हुए (जीवन व्यतीत करें), (हे ज्ञानी पुरुषो !) आप लोग कल्याणों के साथ सर्वदा हमारी रक्षा करें।

May we be free from all kinds of sins in the presence of Varuna (The Adorable God) who shows mercy even to those who commit sins : and may we pass our life by following the holy ordinances of the Infinite Being, (therefore, : O men of wisdom) protect us always with your blessings.

त्वमग्ने प्रयतदक्षिणं नरं वर्मेव स्यूतं परिपासि विश्वतः। स्वादुक्षद्मा यो वसतौ स्योनकृज्जीवयाजं यजते सोपमा दिवः ।। ऋ० १।३१।१५।।

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| त्वम्—आप | स्वादिष्ट—स्वादिष्ट |
| अग्ने—हे अग्नि ! (प्रकाशस्वरूप) परमात्मन् | क्षद्मा—अन्न |
| प्रयत दक्षिणम्—दान प्रदान करने वालेको | यः—जो |
| नरम्—मनुष्यको | वसतौ—घर में |
| वर्म—कवच | स्योन कृत्—सुखकारी |
| इव—सदृश | जीवयाजम्—जीवयाज नामक यज्ञ को |
| स्यूतम्—सीये हुये | यजते—यज्ञ करता है |
| परि+पासि—आप भली प्रकार रक्षा करते हैं | सः—वह |
| विश्वतः—सब ओर से | उपमा—उपमा |
| | दिवः—स्वर्ग का |

हे अग्नि ! प्रकाशस्वरूप परमात्मन् ! आप सीये हुये कवच के सदृश दक्षिणा प्रदान करने वाले मनुष्यों की सब ओर से भली प्रकार रक्षा करते हैं जो स्वादिष्ट अन्न से युक्त पुरुष अपने घर में सुखकारी (प्राणीमात्र की तृप्ति के लिये) जीवयाज नामक यज्ञ करता है वह इस (लोकमें) स्वर्गका नमूना है ।

O Agni (Self-refulgent Lord! ) like a well-sewn armour Thou dost protect the man from all sides who is liberal in benifactions to others : And the man possessed of tasteful means of subsistence who remains ever engaged in gratifying others and thus performs sacrifice for all the livings is really the type of heaven (on earth).

तदस्य प्रियमभि पाथो अश्यां नरो यत्र देवयवो मदन्ति । उरुक्रमस्य स हि बन्धुरित्था विष्णोः पदे परमे मध्व उत्सः । ऋ० १।१५४।५।।

शब्दार्थ

तत्—उसको
अस्य—इसका
प्रियम्—प्रिय को
अभि—सब ओर से
पाथः—मार्गको
अभि+अश्याम्—प्राप्त होऊं
नर-—नेता
यत्र—जहां
देवयवः—दिव्यभोगों की कामना करनेवाले
मदन्ति—आनन्द करते हैं

उरुक्रमस्य–अनन्त पराक्रमयुक्तका
सः—वह
हि—ही
बन्धुः—बन्धु
इत्था—वास्तव में
विष्णोः—सर्वव्यापक परमात्मा का
पदे—पदमें
परमे—परममें
मध्वः—मधुका
उत्सः—कूप

मैं इसके इस प्रियमार्ग को प्राप्त होऊं जिसमें दिव्यभोगों की कामना करने वाले नेतागण आनन्द प्राप्त करते हैं। वास्तव में वही हमारा सच्चा बन्धु है तथा उस अनन्त पराक्रम युक्त (विष्णु सर्वव्यापक परमात्मा) के परम पदमें मधु (रस) का कूप है।

May I attain to that his lovely path (of virtue) where leading men desirous of acquiring Divine enjoyment are ever happy for verily He is our true Friend and there exists in the lofty station of the All-Powerful Vishnu (All-pervading God) the well of meath.

विश्वे देवासो अस्रिध एहिमायासो अद्रुहः ।
मेधं जुषन्त वह्नयः । ऋ० १।३।९

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| विश्वे—समस्त | मेधम् याज्ञिक कर्म को |
| देवासो—दिव्यगुण विशिष्ट शक्तियाँ | जुषन्त—सेवन करते हैं |
| अस्रिध—क्षयरहित | वह्नयः—वहन करनेवाले |
| एहिमायासो—बुद्धियुक्त चेष्टाओं के सहित | |
| अद्रुहः—परस्पर हिंसा रहित | |

समस्त दिव्यगुण विशिष्ट शक्तियाँ क्षय रहित तथा परस्पर हिंसा रहित हैं। उनकी क्रियायें बुद्धि के अनुसार हैं तथा वे हमारे याज्ञिककर्मों को वहन करने वाली है और वे उन्हें सेवन करती है।

All the illuminous force of nature are free from destruction and being in harmony with one another manifest their activities in accordance with reason. They are the supporters of the self-sacrificing activities which find favour with them.

अपां मध्ये तस्थिवांसं तृष्णाविदज्जरितारम् । मृडा सुक्षत्र मृडय ॥ ऋ ७।८९।४

शब्दार्थ

अपाम्—जलोंके
मध्ये—बीच में
तस्थिवाँसं—ठहरने वाले को]
तृष्णा—प्यास
अविदत्—प्राप्त हुआ है
जरितारम्—स्तुति करने वाले को
मृडय—दया कीजिये
सुक्षत्र—सुचारु रूपसे शासन करने वाले
मृडये—कृपा कीजिये ।

हे विश्व के सुचारु रूप से शासन करने वाले प्रभो ! आपके स्तोता जलों के बीच में ठहरे पुरुषों के समान हैं तो भी उन्हें प्यास ने प्राप्त किया है अतः हे परमात्मन् ! आप दया करें तथा कृपा करें ।

O Mighty Ruler of the universe ! though Thy eulogisers are staying in the midst of water-floods still thirst has overcome them. Therefore O Lord ! be kind upon them and have mercy.

सहृदयं सांमनस्यमविद्वेषं क्रिणोमि वः । अन्यो अन्यमभि हर्यत वत्सं जातमिवाघ्नया ॥

अथर्व. ३ । ३० । १ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| सहृदयम् —सहृदयता | अभि+हर्यत—प्रीति करो |
| सांमनस्यम्—सौमनस्यता | वत्सम्—बछड़े को |
| अविद्वेषम्—निर्वैरता | जातम्—उत्पन्न हुये को |
| कृणोमि—करता हूं | इव—सदृश |
| वः—तुम्हारे लिये | अघन्या—गौ |
| अन्यो अन्यम्—परस्पर एक दूसरे के प्रति | |

(हे मनुष्यो !) मैं तुम्हारे लिये परस्पर सहृदयता, सौमनस्यता तथा निर्वैरता की (व्यवस्था) करता हूं। तुम परस्पर एक दूसरे के साथ ऐसी प्रीति करो जैसे (नवीन) उत्पन्न हुये बछड़े के साथ गौ प्रीति करती है।

(O ye mankind !) I (God) enjoin for you to have concordance in your hearts, unanimity in your minds and freedom from hatred (in all your dealings) : Love one another just as the cow loveth her calf which she hath born.

जिह्मश्ये३चरितवे मघोन्याभोगय इष्टये राये उ त्वम् । दभ्रं पश्यद्भ्य उर्विया विचक्ष उषा अजीगभुंवनानि विश्वा ।। ऋ. १ । ११३ । ५ ।।

शब्दार्थ

जिह्मश्ये—सुकड़ घर सोये हुए को
चरितवे —विचरण करने के लिए
मघोनी—(जीवन) धन प्रदान करने वाली
आभोगये—भोग प्राप्तिके लिये
इष्टये —इष्ट पदार्थ के लिये
राये —धन के लिये
उ —और
त्वम्—एक को (नि० १।७)
दभ्रम्—थोड़ा
पश्यद्भ्यः —देखने वाले के लिये
उर्विया —दूर से
विचक्षे —देखने के लिये
उषा –उषा काल
अजीगः—जागृत कर दिया है
भुवनानि –भुवनों को
विश्वा —समस्त

(जीवन) धन प्रदान करने वाले उषा-काल ने समस्त विश्व को जागृत कर रक्खा है, सुकुड़ कर सोने वाले को उठकर विचरण करने के लिए (प्रेरित करता है) किसी को भोगैश्वर्य की प्राप्ति के लिये (अग्रसर करता है) किसी को इष्ट पदार्थों के लिये तथा किसी को धन के लिये (आगे बढ़ाता है) और जो लोग थोड़े देखने वाले हैं उन्हें विस्तृत दर्शन शक्ति प्रदान करता है ।

The bestower of the wealth (of vitality) i.e. the Dawn (of knowledge) has awakened the entire universe so that the coiled-up sleeper may get up and walk, that one of you may strive for attaining enjoyments, another for his cherished objects, and another still for wealth and that those who can see but little may acquire far-extended vision.

कामस्तदग्रे समवर्त्तताधि मनसो रेतः प्रथमं यदासीत्
सतो बन्धुमसति निरविन्दन् हृदि प्रतीष्या कवयो
मनीषा ।। ऋ. १० । १२६ । ४ ।।

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| कामः —संकल्प | सतः —सत् का |
| तत्—उस | बन्धुम् —सम्बन्ध |
| अग्रे —पूर्व समय में | असति असत् में |
| समवर्तत —रहा | निर्+अविनन्दन् —जान लिया |
| अधि —उपर | हृदि—हृदय में |
| मनसः—मन का | प्रतीष्य —अनुसन्धान करके |
| रेतः—रेत (उत्पादक शक्ति) | कवयः —मेधावी गण |
| प्रथमम्—पहिले | मनीषा—मननशीलता के द्वारा |
| यत्—जो | |
| आसित—था | |

प्रारम्भिक काल में जब मन का आदिम् रेत (उत्पादक शक्ति) वर्त्तमान रहा तब उसमें संकल्प प्रादुर्भूत हुआ, मेधावी लोगों ने हृदय में मननशीलता के द्वारा अनुसन्धान करके सत् का सम्बन्ध असत् में (विद्यमान है ऐसा) जान लिया है ।

At the time of the beginning (of the cosmos) there became manifest (the universal) will when the primal seed i.e. the creative agency of the mind was existent. The sages after making investigation with their faculty of contemplation realised in their heart that the being has its kinship in the non-being.

तस्माद्यज्ञात् सर्वहुत ऋचः सामानि जज्ञिरे।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्मादजायत ॥

ऋ. १० । ९० । ९ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| तस्मात्— उस ( परमात्मा ) से | छन्दांसि—अथर्ववेद |
| यज्ञात्--परम पूजनीय परमात्मा से | जज्ञिरे—उत्पन्न हुआ |
| सर्वहुतः— सबसे ग्रहण किये जाने योग्य से | तस्मात्— उससे |
| | यजुः— यजुर्वेद |
| ऋचः—ऋग्वेद | तस्मात्— उससे |
| जज्ञिरे — प्रकट हुये | अजायत:— उत्पन्न हुये |

उस परम पूजनीय सबके द्वारा ग्रहण किये जाने योग्य परमात्मा से ऋग्वेद तथा सामवेद प्रकट हुये । अथर्ववेद उस ही (ईश्वर) से प्रकट हुआ तथा यजुर्वेद (भी) उस ही से प्रादुर्भूत हुआ ।

From that most Adorable Lord who can be realised by all the Rig and the Sama Vedas were born : And from Him the Atharva Veda took its birth and the Yajur Veda was produced by him.

द्वा सुपर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते।
तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ।।
ऋ. १। १६४। १७ ।।

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| द्वा —दो | अन्यः—दूसरा अर्थात् जीव |
| सुपर्णा—पक्षी | पिप्पलम्—(भोगरूपी) परिपक्व फल को |
| सयुजा—युक्त | स्वादु—स्वादिष्ट |
| सखाया—मित्र | अत्ति—भोग करता है |
| समानम्—एक ही | अनश्नन्—भोग न करता हुआ |
| वृक्षम्—वृक्ष | अन्यः—दूसरा अर्थात् ईश्वर |
| परि—सर्वतः | अभि+चाकशीति—सब ओर से निरीक्षण करता है |
| सस्वजाते—निवास करते हैं | |
| तयोः—उन दोनों में से | |

मित्रता भाव से युक्त दो पक्षियों के सदृश (जीवात्मा तथा परमात्मा प्राकृतिक जगतरूपी) एक ही वृक्ष पर निवास करते हैं, उन दोनों में से एक तो (अर्थात् जीवात्मा उस वृक्ष के कर्मजन्य भोगरूपी स्वादिष्ट परिपक्व फल का) उपभोग करता है तथा दूसरा (अर्थात् परमात्मा) (कर्मफलों को) भोग न करता हुआ (केवल साक्षी स्वरूप) सब ओर निरीक्षण करता है ।

(Like) two birds (there are two spirits viz. the finite and the Supreme) which, knit with the bonds of friendship, reside on the same tree (of the material universe). One of the twain (i.e. the finite spirit enjoys the sweet ripe fruit (of it produced by his actions) whereas the other (i.e. the Supreme spirit simply) looks all around without enjoying its fruitage.

एतावानस्य महिमातो ज्यायाँश्च पूरुषः।
पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि।
यजु० ३१। ३॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| एतावान्—यहां तक | अस्य—इसका |
| अस्य—इस (परमात्मा) का | विश्वा—समस्त |
| महिमा—महत्व | भूतानि—चराचर जगत |
| अतः—इस (ब्रह्माण्ड) से | त्रि—तीन |
| ज्यायान्—बड़ा | पाद्—अंश |
| च—और | अमृतम्—नाश रहित महिमा |
| पूरुषः—परिपूर्ण परमात्मा | दिवि—(अपने) द्योतनात्मकरूप से |
| पादः—अंश | |

यहाँ तक (अर्थात् इस दृश्य तथा अदृश्य ब्रह्माण्ड तक) तो इस (परमात्मा) की महिमा है, (परन्तु वह) परिपूर्ण परमात्मा इससे कहीं और अधिक महान् है। यह समस्त चराचर जगत इस (परमात्मा) का एक अंश मात्र है और इस (परमात्मा) की तीन अंश नाश रहित महिमा अपने द्योतनात्मक स्वरूप ही में विद्यमान है।

So far is His lofty grandeur; yea, the Absolute One is even greater than this. All the existing beings are (only) one part of His (grandeur) and three parts of His immortal (magnificence) exist in His self-luminous essence.

मा पृणन्तो दुरितमेन आरन्मा जारिषुः सूरयः सुव्रतासः । अन्यस्तेषाँ परिधिरस्तु कश्चिदपृणन्तमभि संयन्तु शोकाः ऋ० १ । १२५ । ७ ॥

शब्दार्थ

मा—नहीं
पृणन्तः—पालन पोषण करते हुए
दुरितम्—दुःख के लिए प्राप्त
एनः—पापाचरण को
आ+अरन्—प्राप्त हो
मा—नहीं
जारिषुः—खोटे कर्म करैं
सूरयः—विद्वान्गण
सुव्रतासः—अच्छे व्रत वाले
अन्यः—दूसरे
तेषाम्—उनका
परिधिः—कवच के सदृश रक्षक
अस्तुः—हो
कश्चित्—कोई
अपृणन्तम्—पालन पोषण नहीं करने वाला
अभि—सर्वतः
सम्+यन्तु—प्राप्त हो
शोकाः—शोक

(अन्यान्य प्राणियों का) पालन पोषण करते हुए (सज्जन पुरुष) दुःख को प्राप्त कराने वाले पापाचरण को न प्राप्त हों और उत्तम व्रत के धारण करने वाले विद्वान् अगर खोटे कर्म न करें, अन्य लोग उन (सज्जन पुरुषों) के कवच के सदृश रक्षक बनें तथा (अन्यों के) पालन पोषण नहीं करने वालों का सर्वतः शोक प्राप्त हो ।

Let not sin which produces suffering approach the liberalminded person and the wise men who observe the holy ordinances should not do any evil work; and all other men ought to be their protectors like an armour and let afflictions overwhelm them (alone) who do not do good to others.

तमु स्तोतारः पूर्व्यं यथाविद ऋतस्य गर्भं जनुषा पिपर्त्तन। आस्य जानन्तो नाम चिद्विवक्तन महस्ते विष्णो सुमतिं भजामहे। ऋ० १। १५६। ३॥

शब्दार्थ

तम् - उसको
उ—सम्बोधन सूचक अव्यय
स्तोतारः—स्तुति करने वालो !
पूर्व्यम् — आदि मूल
यथा —जैसा
विद—जानते हो
ऋतस्य— नित्य नियम का
गर्भम् —आभ्यन्तरिक स्रोत
जनुषा —जन्मसे स्वभाव से
पिपर्त्तन — प्रसन्न करो

आ—
अस्य—इसका
जानन्तः —जानते हुए
नाम—प्रसिद्ध
चित —भी
आ+विवक्तन—सब प्रकार से बर्णन करो
महः - महान्
ते आपका
विष्णो —हे विष्णु (सर्वव्यापक) परमात्मन्
सुमतिम् —दयाबुद्धि का
भजामहे—हम भागी बनें

हे स्तुति करने वालो ! उस आदि (मूलकारण) नित्य नियम के स्वभावत: आभ्यन्तरिक स्रोत (परमात्मा) को जैसा तुम जानते हो उसको (अपनी सेवा द्वारा वैसा ही ) प्रसन्न करो, इस (परमात्मा) की प्रसिद्धि को जानते हुए भी तुम इसका सब प्रकार से वर्णन किया करो। हे विष्णु ! (सर्वव्यापक परमात्मन्) हम आपकी महती दयाबुद्धि की (प्राप्ति) के भागी बनें ।

O ye eulogists ! please Him (the Lord by your services) as you know Him to be the Primeval Innermost Centre of the Eternal Law by his very nature; even knowing His fame go on describing it fully (to all other persons). O Vishnu ! the All-Pervading God) may we become the pertakers of Thy most elevating grace.

युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चितः । वि होत्रा दधे वयुनाविदेक इन्मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः । ऋ० ५ । ८१ । १ यजुः ११।४ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| युञ्जते— संयुक्त करते हैं | होत्रा—आदान प्रदान करनेवाला |
| मनः—मनको | वि+दधे--विधान करता है |
| उत---और | वयुनावित्—प्रकृष्ट ज्ञानवाला |
| युञ्जते—संयुक्त करते हैं | एकः—एक |
| धियः— बुद्धियों को | इत्—ही |
| विप्रा— मेधावी पुरुष | मही---बड़ी |
| विप्रस्य—सर्वज्ञका | देवस्य—दिव्यगुण विशिष्ट का |
| बृहतः—महान् | सवितुः—सृजन करने वाला |
| विपश्चितः—अखिल ज्ञानयुक्त | परिष्टुतिः—स्तुति, प्रशंसा |

मेधावी पुरुष अपने मन तथा अपनी बुद्धियों को अखिल ज्ञानयुक्त महान् सर्वज्ञ (परमात्मा) के साथ संयुक्त करते हैं आदान प्रदान करने वाला एक ही प्रकृष्ट ज्ञानयुक्त (परमात्मा) समस्त विश्व का विधान कर रहा है उस एक जगत के उत्पादक सविता देव की प्रशंसा बहुत ही बड़ी है ।

Men of wisdom harness their mind and even harness their intellect with the Supreme Lord who is All-wise (for) the Omniscient God who accepts (our prayer) and confers (happiness on us) is the only one who ordains (this universal process) as the praise of the All-creating Lord is lofty.

अज्येष्ठासो अकनिष्ठास एते सं भ्रातरो वावृधुः सौभगाय । युवा पिता स्वपा रुद्र एषां सुदुघा पृश्निः सुदिना मरुद्भ्यः ॥ ऋ० ५ । ६० । ५ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| अज्येष्ठासः —जिनमें कोई बड़ा न हो | युवा— सर्वोत्तम |
| अकनिष्ठासः जिनमें कोई छोटा न हो | पिता पिता |
| एते —ये | स्वपाः—उत्तम कर्म करने वाला |
| सं एक साथ | रुद्रः— न्यायकारी परमात्मा |
| भ्रातरः—भाई | एषां इनके लिये |
| वावृधुः—उन्नति करें | सुदुघा– उत्तम प्रकार से दूध देने वाली |
| सौभगाय– ऐश्वर्य के लिये | पृश्निः— पृथिवी |
| | सुदिना— उत्तम दिन |
| | मरुद्भ्यः— जीवों के लिये |

ये (मनुष्य) जो परस्पर एक दूसरे के भाई हैं हिलमिलकर ऐश्वर्य की प्राप्ति के लिये उन्नति करें क्योंकि इनमें न तो कोई बड़े हैं और न कोई छोटे हैं। उत्तम कर्म करने वाला सर्वोत्तम न्यायकारी परमात्मा ही सबका पिता है। इन जीवों के लिये उत्तम दुग्ध प्रदान करने वाली पृथ्वी सुदिन प्राप्त करावे।

Let all these (men) who are brothers (to one another) advance forward unitedly for the attainment of prosperity for there being none high and none low (amongst them). The Most Excellent Ordainer (of the universe). and the Just Divinity is their Father. Let the earth pouring fourth abundant milk (etc.) and bring auspicious days for the living creatures.

को अद्य युंक्ते धुरि गा ऋतस्य शिमीवतो भामिनो दुर्हणायून् । आसन्निषून् हृत्स्वसो मयोभून्य एषां भृत्यामृणधत्स जीवात् ॥ ऋ० १ । ८४ । १६ ॥

शब्दार्थ

कः —आनन्दस्वरूप परमात्मा
अद्य—आज
युंक्ते—संयुक्त करता है
धुरि—अग्र भागमें
गाः—(ज्ञान) किरणों को
ऋतस्य – नित्य सत्य का
शिमीवतः—कर्म में प्रेरक को
भामिनः—दीप्तिमान को
दुःहृणायून्—अहिंसनीय को
आसन् इषून्—मुख द्वारा उच्चारण किये जाने योग्य
हृत्स्वसः—हृदय के प्रकाशक
मयःभून्—आनन्द प्रदायक
यः—जो
एषां – इनका
भृत्यां—धारण पोषण क्रिया को
ऋणधत् समृद्ध करता है
सः—वह
जीवात्—जीवन धारण करता है

कर्म के प्रेरक, दीप्तिमान्, अहिंसनीय, मुख द्वारा उच्चारण होने योग्य हृदय के प्रकाशक तथा आनन्द स्वरूप नित्य सत्यरूपी ज्ञान की किरणों को आज आनन्द स्वरूप परमात्मा ही हमारे हृदय के अग्रभाग में संयुक्त करता है। जो पुरुष इनके भरण पोषण रूपी क्रिया को समृद्ध करता हैं वास्तव में वही संसार में जीवन धारण करता है (और तो सब मृत तुल्य ही हैं)।

The all-Blissful Lord unites to day to the foremost part (of our hearts) the rays (of knowledge) of the Eternal Truth which are impelers to activity, luminous, invoilable, fit for being uttered by the mouth, the enlighteners of the hearts and happiness bestowing: The man who serves them wholeheartedly is really alive (whereas all others are like dead in this world).

सुषारथिरश्वानिव यन्मनुष्यान्नेनीयतेऽभीशुभिर्वाजिन इव। हृत्प्रतिष्ठं यदजिरञ्जविष्ठं तन्मे मनः शिवसंकल्पमस्तु ॥ यजु० ३४। ६ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| सुषारथिः—अच्छा सारथी | हृत्प्रतिष्ठम्—हृदयमें प्रतिष्ठित |
| अश्वान्—घोड़ों को | अजिरम्—वृद्धावस्था रहित |
| इव—जैसे | जविष्ठम्—अत्यन्त वेगवान् |
| यत्—जो | तत्—वह |
| मनुष्यान्—मनुष्यों को | मे—मेरा |
| नेनीयते—संचालन करता है | मनः—मन |
| अभीशुभिः—लगामों से | शिवसंकल्पम्—शुभ संकल्प वाला |
| इव—जैसे | अस्तु—होवे |

जिस प्रकार उत्तम सारथी लगामों के द्वारा घोड़ों को ठीक रूप से चलाता है इसी प्रकार मन (भी) मनुष्यों को (अपने आधीन रखते हुये कर्त्तव्य पथ पर संचालन करता है) जो मन हृदय में प्रतिष्ठित, वृद्धावस्था रहित तथा अत्यन्त वेगवान है वह मेरा मन शुभसंकल्प करनेवाला होवे।

As the skilful charioteer drives the horses with the reins similarly the mind controls mankind (by ever keeping them under its sway); This mind remains within the heart, it is most swift (in movement) and agile, may that very mind of mine be moved by right intention.

अभयं मित्रादभयममित्रादभयं ज्ञातादभयं पुरो यः। अभयं नक्तमभयं दिवा नः सर्वा आशा मम मित्रं भवन्तु ॥ अथर्व० १९ । १५ । ६ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| अभयं—निर्भय | अभयम्—निर्भय |
| मित्रात्—मित्र से | नक्तम्—रात्रि |
| अभयम्—निर्भय | अभयम्—निर्भय |
| अमित्रात्—अमित्र से | दिवा—दिन |
| अभयम्—निर्भय | नः—हमारे लिये |
| ज्ञातात्—जाने हुये से | सर्वा—सब |
| अभयम्—निर्भय | आशा—दिशाएँ |
| पुरः—अज्ञात | मम—मेरे |
| यः—जो | मित्रम्—मित्र |
| | भवन्तु—होवें |

(हम अपने) मित्र से निर्भय रहें (तथा हम अपने) अमित्र से (भी) निर्भय रहें; (हम अपने) जाने हुओं से निर्भीक रहें (तथा) जो नहीं जाने हुये हैं उनसे (भी) निडर रहें। हमारे लिये दिन और रात्रि निर्भयता का कारण हो तथा सब दिशाओं में हमारे मित्र बन जायें।

May we be fearless of our friends and even of those who are unfriendly to us, may we never fall in dread of those whom we know and even of those whom we do not know: May we remain free from any apprehension by night and by day-time, and may all the (beings residing in various) quarters be friendly to us.

प्रजापते न त्वदेतान्यन्यो विश्व जातानि परि ता बभूव । यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम् ।। ऋ० १० । १२१ । १० ।।

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| प्रजापते —हे प्रजाओंके स्वामिन् | यत्—जो |
| न —नहीं | कामाः—कामनायें |
| त्वत्—तुझसे | ते—तेरे |
| एतानि—ये सब | जुहुमः—हम यजन करते हैं |
| अन्यः—दूसरा | तत्—वह |
| विश्वा—सब | नः—हमारे लिये |
| जातानि—उत्पन्न पदार्थ | अस्तु—होवे |
| ता—वे | वयं—हम लोग |
| परि-बभूव—आधिपत्य कर सके | स्याम—होवें |
| | पतयः—स्वामी |
| | रयीणाम्—धनों का |

हे समस्त प्रजाओं के स्वामिन् ! आपके अतिरिक्त और कोई दूसरी सत्ता नहीं जो इन समस्त उत्पन्न पदार्थों पर आधिपत्य कर सके। हमारी जो कामनायें हैं उन्हें हम आपही के लिये यजन करते हैं। वे (हमारी कामनायें पूर्ण) हों। हम सब समस्त प्रकार की धन सम्पत्तियों के स्वामी हो जायें।

O Prajapati ! (Lord of the entire creatures), There is no other being besides thee who can exercise command over all these created objects. (Therefore) we make (all humble) offering of all our aspirations to Thee (alone). Please grant them. so that we may be the possessors of all kinds of riches.

गुहा सतीरुप त्मना प्र यच्छोचन्त धीतयः ।
कण्वा ऋतस्य धारया ॥ ऋ० ८ । ६ । ८ ।

शब्दार्थ

गुहा—गुहामें
सतीः—उदय होती हुई
उप—निकट
त्मना—स्वयमेव
प्र –
यत्—जो
प्र+शोचन्त—अतिशय दीप्यमान होते हैं।

धीतयः—विज्ञान वाणी
कण्वाः—मेधावी गण
ऋतस्य—नित्य नियम का
धारया—धारा से

(हृदय) गुहामें जो विज्ञानवाणी स्वयमेव उदय होती हुई (आत्माके) निकट अतिशय प्रकाशित होती है। उन विज्ञान वाणियों को मेधावीगण नित्य नियमकी धारा से तुलना कर उनकी सत्यताका निश्चय करते हैं।

The intutions which spontaneously rise in the Cave (of the heart) glow profusely in the presence (of the self) men of wisdom (compare the same intutions) with the stream of eternal law (in order to ascertain their validity).

युवाकु हि शचानां युवाकु सुमतीनाम् ।
भूयाम वाजदाव्नाम् ॥ ऋ० १ । १७ । ४ ॥

शब्दार्थ

युवाकु —संग्रह करने वाले
हि—निश्चय पूर्वक
शचीनाम्—शक्तियों का
युवाकु—धारण करने वाला
सुमतीनाम्—उत्तम बुद्धियों का
भूयाम—हम होवें
वाजदाव्नाम्—अन्नादि दान करने वालोंका

(हे परमात्मन् ! हम आपकी कृपासे ) निश्चय पूर्वक शक्तियोंके संग्रह करने वाले, उत्तम बुद्धियोंको धारण करने वाले तथा अन्नादि दान करने वालोंमें श्रेष्ठ होवें ।

(O Lord ! Through thy grace) may we be the recipients of prowess, possessous of excellent wisdom and foremost amongst the donous of all means of substence.

अहमिन्द्रो न पराजिग्य इद्धनं मृत्यवेऽव तस्थे कदाचन । सोममिन्मा सुन्वन्तो याचता वसू न मे पूरवः सख्ये रिषाथन । ॥ ऋ० १० । ४८ । ५ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| अहम् —मैं | सोमम् -सृष्टिकर्त्ता ईश्वर को |
| इन्द्रः —सर्वशक्ति सम्पन्न परमात्मा | इत्—निश्चय पूर्वक |
| न —नहीं | मा—मुझको |
| परा-जिग्ये —पराजय को प्राप्त होता हूं | सुन्वन्तः यत्न करते हुये |
| इत्—निश्चय पूर्वक | याचत- माँगो |
| धनम् —धन को | वसु —ऐश्वर्यादि सम्पत्ति को |
| मृत्यवे—मृत्यु को | न —नहीं |
| अवतस्थे —प्राप्त होता हूं | पूरवः -विज्ञानी भक्त |
| कदाचन —कभी | मे —मेरे |
| | सख्ये—मित्रता में |
| | रिषाथन —दुःख पाओगे |

(हे मनुष्यो !) मैं सर्वशक्ति सम्पन्न इन्द्र हूं । मैं ही सकल धनादि का देने वाला हूं, मैं न तो कभी किसी से पराजय को ही प्राप्त होता और न मृत्यु ही के वश होता हूं । मुझ सृष्टिकर्ता परमात्मा ही से तुम यत्न करते हुये ऐश्यर्यादि सम्पत्तिकी याचना करो तथा हे विज्ञानी भक्तो ! तुम मेरी मित्रता में कभी भी दुःख नहीं पाओगे ।

(O ye mankind !) I am Indra, God of Supreme Power, the Bestower of all kinds of wealth. There is none in this universe who can vanquish me and even death can never approach me. Being laborious, ask riches from me alone. the Creater of the world, and O! wise devotees ! know it for certain that you shall never suffer any harm in my friendship.

दक्षिणावतामिदिमानि चित्रा दक्षिणावतां दिवि सूर्यासः । दक्षिणावन्तो अमृतं भजन्ते दक्षिणावन्तः प्रतिरन्त आयुः ॥ ऋ. १ । १२५ । ६ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| दक्षिणावताम् —दक्षिणायुक्त का | दक्षिणावन्तः—विद्यादि धन दान करने वाले |
| इत् —ही | अमृतम् —अमरपन को |
| इमानि —ये सब | भजन्ते —प्राप्त करते हैं |
| चित्रा—अद्भुत | दक्षिणावन्तः —सब प्रकार से योग्यता सम्पन्न |
| दक्षिणावताम्—उदार चरित्र का | प्रतिरन्ते—लाभ करते हैं |
| दिवि —आकाश में | आयुः— पूर्ण आयु को |
| सूर्यासः – सूर्यादि लोक | |

दक्षिणायुक्त पुरुषों ही के लिये संसार के ये सब अदभुत् पदार्थ विद्यमान है, उदार चरित्र वाले के लिये आकाश में सूर्यादि लोक (प्रकाशित होते हैं); विद्यादि धन दान करने वाले अमरपन को प्राप्त करते हैं तथा सब प्रकार से योग्यता सम्पन्न मनुष्य पूर्णायु को प्राप्त करने में समर्थ होते हैं ।

Surely all wonderful objects of the world belong to such persons who are of charitble disposition, even the sun and the stars shine in the heaven for the liberal minded The benevolent men attain immortality and fully qualified persons enjoy full life.

अधि द्वयोरदधा उक्थ्यं वचो यतस्रुचा मिथुना या सपर्यतः। असंयत्तो व्रते ते क्षेति पुष्यति भद्रा शक्ति-र्यजमानाय सुन्वते ॥ ऋ. १ । ८३ । ३ ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| अधि — | असंयत्तः —संयम रहित |
| द्वयोः— दोनों में | व्रते — व्रतमें |
| अधि+अदधाः—निहित करता है | ते —आपके |
| उक्थ्यं वचः —वेदवाणी | क्षेति —क्षय को प्राप्त होता है |
| यतस्रुचा —संयमशील | पुष्यतिः —परिपुष्ट करती है |
| मिथुना—युगलरूपेण | भद्रा —कल्याण कारिणी |
| या—जो | शक्तिः—शक्ति |
| सपर्यतः—आराधना करते हैं | यजमनाय- उपासक के लिये |
| | सुन्वते शुद्ध सत्वसमन्वितके लिये |

हे परमात्मन् ! जो मनुष्य संयमशील होकर युगलरूपेण अर्थात् स्त्री पुरुष मिलकर आराधना वेदवाणी द्वारा करते हैं तो आप उन दोनों में अपने आपको निहित करते हो। तथा आपके व्रत में जो संयम रहित है वह नाशको प्राप्त करता है परन्तु शुद्ध सत्वसमन्वित उपासक को आपकी कल्याणकारिणी शक्ति परिपुष्ट करती है ।

O God ! Thou makest Thyself manifest in the hearts of such husband and wife who together serve Thee after having obtained full control over their minds and the man is completely ruined who in the observance of Thy holy ordinances has become the slave of his passions but Thy Benign Power brings blessings to such devotees whose heartis wholly purified.

स नो बन्धुर्जनिता स विधाता धामानि वेद भुवनानि विश्वा। यत्र देवा अमृतमानशानास्तृतीये धामन्नध्यैरयन्त॥ यजु. । ३२ । १० ॥

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| सः—वह | यत्र—जहां |
| नः—हमारा | देवाः—दिव्यगुण विशिष्ट पुरुष |
| बन्धुः—बन्धु | अमृतम्—अमृतत्व अर्थात् मोक्षको |
| जनिता—उत्पादक | अनशानाः—प्राप्त करके |
| सः—वह | तृतीये—तीसरे में |
| विधाता—विधान करने वाला | धामन् धाम में |
| धामानि—धामों को | अध्यैरयन्त—स्वेच्छापूर्वक |
| वेद—जानता है | विचरते हैं |
| भुवनानि—भुवनों को | |
| विश्वा—समस्त | |

वह (परमात्मा) हमारा बन्धु तथा उत्पादक है वही सकल जगत के नियमोंका विधान करने वाला है और वह सकल धामों और भुवनों को जानता है, उसी परमात्मा में दिव्य गुणविशिष्ट पुरुष अमृतत्व अर्थात् मोक्ष को प्राप्त करके तीसरे धाम में स्वेच्छापूर्वक विचरण करते हैं।

He is our Brother, our Begetter and He is the Ordainer of the entire universe. He knows all the worlds and all the objects contained therein. It is in Him where the enlightened persons obtaining salvation move freely in the third stage of their Divine life.

ऋतस्य दृळ्हा धरुणानि सन्ति पुरूणि चन्द्रा वपुषे वपूंषि । ऋतेन दीर्घमिषणन्त पृक्ष ऋतेन गाव ऋतमा विवेशुः ।। ऋ. ४ । २३ । ९ ।।

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| ऋतस्य —नित्य नियम का | ऋतेन – नित्यनियम के प्रभावसे |
| दृळ्हा—दृढ़ | दीर्घम्—दीर्घकाल तक स्थायी |
| धरुणानि – बुनियादें | इषणन्त – कामना करते हैं |
| सन्ति – हैं | पृक्षः – अन्न |
| पुरूणि —अनेकानेक | ऋतेन—नित्य नियमके द्वारा |
| चन्द्रा —आह्लाद कारक | गावः—ज्ञानकी रश्मियां |
| वपुषः – सौन्दर्य | ऋतम् —नित्यनियम |
| वपूंषि - सुन्दर स्वरूप में | आ-विवेशुः—प्रवेश कर जातीं हैं |

नित्य नियम के धारण करने वाली बुनियादें बहुत ही दृढ़ हैं, नित्य नियम के स्वरूप में अनेकानेक आह्लादकारक सौन्दर्य निहित हैं, (महात्मा गण) नित्य नियम के प्रभाव से दीर्घकाल तक स्थायी अन्नकी कामना करते हैं । नित्य नियम के द्वारा ही ज्ञानकी रश्मियां नित्य नियम (के आधार स्वरूप सत्ता में) प्रवेश कर जातीं हैं ।

The ground-works of Eternal Law are steady and there are many glowing beauties within its beauteous form. The sages desire long-lasting (spiritual) means of subsistance through the virtue of Eternal Law and it is the (knowledge) of the Eternal Law by which the ray of light (of knowledge) enters into (the supreme chamber of that which is) the source of Eternal Law.

बडित्था तद्वपुषे धायि दर्शतं देवस्य भर्गः सहसो यतो जनि । यदीमुपह्वरते साधते मतिर्ऋतस्य धेना अनयन्त सस्रुतः ॥ ऋ० १ । १४१ । १ ॥

शब्दार्थ

बट् सत्य, निश्चय
इत्था—इस प्रकारसे
तत्—वह
वपुषे – शरीर में
धायि —धारण किया गया है
दर्शतम् - दर्शनीय
देवस्य—परमेश्वर का
भर्गः— परम शुद्ध तेज
सहसः—बलसे
यतः—जिससे
जनि —प्रकट होता है
यत् – जब
ईम्—सर्वतः
उप-ह्वरते—जाती है
साधते—सिद्धि होती है
मतिः – प्रज्ञान शक्ति
ऋतस्य— सत्यका
धेनाः– वाणी
अनयन्त —निकलती हैं
सस्रुतः —प्रवाहित होती हुई

हे मनुष्य इस बात को इस प्रकार निश्चय जानो कि उस प्रकाश-स्वरूप परमात्म देवका (अन्तरात्मा द्वारा) दर्शन करने योग्य शुद्ध तेज इस (विश्व) के शरीर में धारण किया गया है जिस कारण यह तेज (आध्यात्मिक) बल के द्वारा ही (हृदय में) प्रकट होता है । अतः जब हमारी प्रज्ञान शक्ति सर्वतः उसकी ओर जाती है तो कार्य की सिद्धि होती है और तब ही ऋतकी वाणी जलधारा के सदृश प्रवाहित होती हुई निकलती है ।

(O ye mankind ! know it) thus that verily the holiest splendour of the Self-refulgent God has been planted within the frame of this universe as a glorious sight therefore it makes itself manifest through the exercise of (our spiritual) power. Hence it is that whenever our thought is turned to Him, its object is gained and the Words of Truth streaming forth flow onward.

त्वे इन्द्राऽप्यभूम विप्रा धियं वनेम ऋतया सपन्तः
अवस्यवो धीमहि प्रशस्तिं सद्यस्ते रायो दावने स्याम
ऋ० २। ११। १२॥

शब्दार्थ

त्वे—आपमें
इन्द्र—सर्वशक्ति सम्पन्न परमात्मन्
अपि—भी
अभूम—होवें
विप्रा—मेधावी गण
धियं—ज्ञान तथा कर्मको
वनेम सेवन करें
ऋतया—नित्य सत्यके द्वारा
सपन्तः—परस्पर प्रेम करते हुए
अवस्यवः—संरक्षणकी इच्छा करने वाले
धीमहि—ध्यान करें
प्रशस्तिं—गुणकीर्त्तन को
सद्यः—इस समय
ते—आपका
रायः—धन ऐश्वर्यका
दावने—दानके लिये
स्याम—होवें

हे इन्द्र ! (सर्वशक्ति सम्पन्न) हम मेधावीगण आप हीमें (जीवन धारण करने वाले) होवें, तथा नित्य सत्यके नियमों के सहारे परस्पर प्रेम करते हुए ज्ञान और कर्मको सेवन करें और (केवल मात्र) आप ही के संरक्षणको चाहने वाले हम आप ही के गुण कीर्त्तन (रूपी कर्म) को चिन्तन किया करें तथा इस समय हम (आपकी कृपासे) आपके धन ऐश्वर्यका दान के लिये (उपयुक्त पात्र) बनें।

O Indra ! (God of supreme power) may we, endowed with intellectual power, live (divine life) within Thee; and following the rules of eternal laws (of thine) may we devote onrselves to knowledge and righteous action by loving one another. May we, the seekers of Thy help, evere meditate Thy (infinite) qualities : and may we, with Thy grace, prove ourselves to be the fittest recipients of The bounty.

वि मे कर्णा पतयतो विचक्षुर्वि इदं ज्योतिर्हृदय आहितं यत् । वि मे मनश्चरति दूर आधीः किं स्विद्वक्ष्यामि किमु नू मनिष्ये ॥ ऋ० ६ । ९ । ६ ॥

शब्दार्थ

वि—
मे—मेरे
कर्णा—कान
वि × पतयतः—इधर-उधर भ्रमण करते हैं
वि—
चक्षुः—आखें
वि—
इदम यह
ज्योतिः—ज्योति
हृदये—हृदयमें
आहितम्—स्थापित
यत्—जो

वि—
मे—मेरा
मनः—मन
वि × चरयति—विचरण करता है
दूर—दूर
आधीः—बहुत
किम्—
स्वित्—
वक्ष्यामि—कहूं
किम्—क्या
उ—
मनिष्ये—मनन करूं

हे परमात्मन् ! मेरे कान इतस्ततः भ्रमण करते रहते हैं, मेरी आखें इधर उधर जाती रहती हैं और जो ज्योति मेरे हृदय में निहित है वह भी यत्र तत्र दौड़ती रहती है और मेरा मन भी बहुत दूर तक विचरण करता रहता है ऐसी दशा में हे प्रभु ! मैं आपसे क्या निवेदन करूं तथा आपका चिन्तन कैसे करूं ।

O Lord ! my ears go hither and thither, mine eyes wander all around; even the light which is implanted within my heart falls on distant objects, my mind roams far away, under the circumstances, what shall I speak and how shall I commune with Thee.

कस्ये मृजाना अति यन्ति रिप्रमायुर्दधानाः प्रतरं नवीयः । आप्यायमानाः प्रजया धनेनाध स्याम सुरभयो गृहेषु ।। अ० १८ । ३ । १७ ।।

शब्दार्थ

| | |
|---|---|
| कस्ये—आत्माकी छलनी में | आप्यायमानाः—उन्नत होते रहें |
| मृजानाः—छानते हुये | प्रजया—प्रजासे |
| अतियन्ति—परे चले जाते हैं | धनेन—धनसे |
| रिप्रम्—मलको | अध ..पुनः |
| आयुः—आयु | स्याम—होवें |
| दधानाः—धारण करते हैं | सुरभयः—सुगन्धित होकर |
| प्रतरं—दीर्घ | गृहेषु—घरोंमें |
| नवीयः—नवीन | |

(महापुरुष अपने) आत्मा की छलनी में निरन्तर (अपने मन, वचन तथा कर्ममें प्राप्त ) मलों को छानते हैं (और इस प्रकार) दीर्घ तथा नवीन आयु को धारण करते हुये (पापके) परे चले जाते हैं । (महापुरुषों के उक्त आचरण का) अनुसरण करते हुये हम भी (अपने अपने) घरों में (सदाचारसे) सुगन्धित होकर प्रजा तथा धनादि से युक्त होकर सदैव उन्नत होते रहें ।

Great men ever filter the defilements (pertaining to their mind, speech and actions) in the strainer of their soul and thus they go far (beyond the reach of sins), regaining long and new life. (Following this practice of the Great men) let us also be fragrant in our houses, ever increasing in our children and our riches.



महान् तपस्वी क्रांतिकारी महर्षि दयानन्द को
कोटिशः प्रणाम